भाष्य में इनके ऋषित्व को इस प्रकार विवेचित करते हैं- **य 'इन्द्र' इति त्रयस्त्रिंशदृचं सप्तमं सूक्तं कण्वगोत्रस्य पर्वताख्यस्यार्षमौष्णिहमैन्द्रम्** (ऋ० ८.१२ सा० भा०)।

**३४. पुरुमीढ और अजमीढ (२०.१४३)** - पुरुमीढ और अजमीढ का सम्मिलित ऋषित्व ऋ०, साम०, यजु० और अथर्व० चारों वेदों में मिलता है। ऋ० में इनके नाम के साथ अपत्यार्थक विशेषण सौहोत्र संयुक्त मिलता है। ऋ० ४.४३-४४ के ऋषि सुहोत्र के पुत्र अजमीढ- पुरुमीढ हैं, जबकि साम० और ऋ० में इनके साथ 'आङ्गिरस' अपत्यार्थक शब्द के संयुक्त रूप से देखने को मिलता है। ऋ० का ४४वाँ सूक्त पूरा का पूरा अथर्व २०.१४३.१-७ में संगृहीत है। यहाँ इन दोनों ऋषियों के साथ 'सौहोत्रौ' विशेषण संयुक्त रूप से सम्मिलित नहीं है। यजु० सर्वानुक्रम सूत्र में भी इनके ऋषि विषयक प्रमाणों की पुष्टि की गई है- **वायो शुक्रः पुरुमीढाजमीढौ** (सर्वा० ३.१)। ऋ० के ४.४३ सूक्त में आचार्य सायण ने इनको इस प्रकार विवेचित किया है- **'क उ श्रवत्' इति सप्तर्चमेकादशं सूक्तम्। सुहोत्रपुत्रौ पुरुमीळ्हाजमीळ्हावृषी** (ऋ० ४.४३ सा० भा०)।

**३५.पुरुहन्मा (२०.८१,९२)** - पुरुहन्मा का ऋषित्व ऋग्वेद, सामवेद और अथर्ववेद में दृष्टिगोचर होता है। ये अंगिरा गोत्रीय होने के कारण आङ्गिरस विशेषण के साथ उल्लिखित होते हैं, जबकि अथर्व० में ऐसा नहीं है। ऋग्वेद ८.७० में आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को प्रमाणित करते हुए इस प्रकार लिखा है- **यो राजा पंचोना पुरुहन्मा बार्हत...। पुरुहन्मा ऋषिः।....इति परिभाषयाङ्गिरसः**(ऋ० ८.७० सा० भा०)। पञ्चविंश ब्राह्मण १४.९.२९ में पुरुहन्मा को वैखानस कहा गया है-**वैखानस पुरुहन्मन्।** इनके संदर्भ में अन्यत्र और कोई विशेष विवरण प्राप्त नहीं होता।

**३६.पुष्टिगु (२०.५१)** - पुष्टिगु को भी वैदिक ऋषि की प्रतिष्ठा प्राप्त है। इनका ऋषित्व ऋग्वेद और अथर्ववेद में परिलक्षित होता है। कण्व गोत्रीय होने के कारण ऋग्वेद में पुष्टिगु के साथ 'काण्व' अपत्यार्थक शब्द सम्मिलित रूप से दृष्टिगोचर होता है। इनके द्वारा दृष्ट सूक्त ऋ० ८.५० है, जो बालखिल्य सूक्त के नाम से प्रख्यात है। इसमें इन्होंने देवराज इन्द्र की स्तुति की है। ऋग्वेद सर्वानुक्रमणीकार ने इनका नाम '**पुष्टिगुःकाण्वः**' उल्लिखित किया है। इनके विषय में अन्यत्र कोई विवरण उपलब्ध नहीं होता। सामान्यतया पुष्टिगु का अर्थ है- 'पुष्टियुक्त हैं गौएँ (इन्द्रियाँ) जिसकी, वह व्यक्ति'। ऋग्वेद ८.५०.१० में इन्द्रियों के पुष्ट (श्री सम्पन्न एवं तेजस्वी) होने की कामना भी करते हैं-**मयि गोत्रं हरिश्रियम्** (ऋ० ८.५०.१०)

**३७.पूरण (२०.९६)** - इनको अथर्ववेद के दस मंत्रों २०.९६.१-१० के ऋषि होने का गौरव प्राप्त है। ऋग्वेद में भी दसवें मण्डल के १६० वें सूक्त का ऋषित्व इन्हें प्राप्त है; किन्तु यहाँ अपत्यार्थक शब्द साथ में उल्लिखित है, जबकि अथर्ववेद में यह पद अनुल्लिखित है। ऋ० में विश्वामित्र गोत्रीय होने के कारण इनके साथ वैश्वामित्र पद सम्मिलित है। ऐतरेय ब्रा० ७.१७ में विश्वामित्र के प्रमुख पुत्र देवरात, मधुच्छन्दा, ऋषभ, रेणु और अष्टक उल्लिखित है। पौराणिक सन्दर्भ (ब्रह्मा० पु० २.३२.११८ आदि) में इन्हें विश्वामित्र का ही पुत्र माना गया है, जो ऋषि कौशिक के नाम से जाने गये हैं। आचार्य सायण ने अपने भाष्य में इनके ऋषित्व को इस प्रकार से पुष्टि प्रदान की है- **'तीव्रस्य' इति पञ्चर्चं नवमं सूक्तं वैश्वामित्रस्य पूरणस्यार्षं त्रैष्टुभमैन्द्रम्**(ऋ० १०.१६० सा० भा०)। यजु० और साम० में इनका उल्लेख प्राप्त नहीं होता है।

**३८. प्रगाथ (२०.८५,९५)** - प्रगाथ का ऋषित्व चारो वेदों में मिलता है। ऐत० आ० २.२.२ में ऋग्वेद के अष्टम मण्डल के ऋषियों को प्रगाथ कहा गया है; क्योंकि उन्होंने प्रगाथ (बृहती या ककुभ् तथा उसके बाद सतोबृहती छन्दों) की रचना की है। सामवेद में घौर काण्व आदि अन्य कई ऋषियों के समूह के साथ में इनका ऋषित्व परिलक्षित होता है, जबकि अथर्व० और यजु० में इन्हें अकेले ही मंत्रों के द्रष्टा होने का गौरव प्राप्त है। यजुर्वेद आचार्य महीधर ने इनके द्वारा दृष्ट मंत्रों का भाष्य इस प्रकार किया है- **...आद्या प्रगाथदृष्टा माहेन्द्र पुरोरुक्** (यजु० ३३.५० मही० भा०)। आचार्य सायण ने इनको घोर पुत्र के रूप में निरूपित किया है- **आद्यस्य द्वृचस्य तु घोरस्य पुत्रः स्वकीयभ्रातुः कण्वस्य पुत्रतां प्राप्तत्वात् काण्वः प्रगाथाख्य ऋषिः** (ऋ० ८.१ सा० भा०)।

**३९.प्रचेता (२०.९६)** - द्र० अथर्व० भाग-१।

**४०.प्रजापति (१९.४६)** - द्र० अथर्व० भाग १।

**४१. प्रस्कण्व (२०.४६,४७)** - द्र० अथर्व० भाग १।

**४२.प्रियमेध (२०.१८,२२)** - प्रियमेध का ऋषित्व प्रायः चारों वेदों में दृष्टिगोचर होता है। अङ्गिरा गोत्रीय होने के कारण इन्हें आङ्गिरस की उपाधि से अलंकृत किया गया है। ऋ० ८.६८.६९ सूक्त इन्हीं के द्वारा दृष्ट हैं। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में प्रियमेध को आंगिरस मानते हुए इस प्रकार प्रतिपादित किया है -**आ त्वैकोना प्रियमेध....... । आंगिरसः प्रियमेध ऋषिः** (ऋ० ८८६ सा० भा०)। प्रियमेध ऋषि के नाम से मिलने वाला ऋ० ८.६९.९ का एक ही मंत्र दो बार यजु० (१२.५५ तथा १५.६०) में संगृहीत है तथा इनमें से १५.६० को ही अनुक्रमणी में अकेले 'प्रियमेध ऐन्द्र' के रूप में ऋषित्व प्राप्त हुआ है। यहाँ 'आंगिरसः' विशेषण नहीं है। इनकी विवेचना यहाँ इन्द्र के पुत्र के रूप में है, अतः इन्हें ऐन्द्र की उपाधि से विभूषित किया गया है- **इन्द्रपुत्रप्रियमेधदृष्टाब्देवत्यानुष्टुप्** (यजु० १२.५५ मही० भा०)।

**४३. बुध (२०.१३७)** - बुध का ऋषित्व अथर्व० २०.१३७ के अतिरिक्त अन्य तीनों वेदों में भी उपलब्ध है। अथर्व० २०.१३७.२ में ऋग्वेद के इस सूक्त का अंतिम (१२वाँ) मन्त्र पठित है, किन्तु वहाँ मन्त्र के ऋषि नाम बुध के साथ 'सौम्य' विशेषण नहीं है। सौम्य बुध के अतिरिक्त 'एक आत्रेय' बुध का भी उल्लेख ऋ० ५.१ तथा साम० १७.४६-४८ की अनुक्रमणी में ऋषि नाम के रूप में प्राप्त होता है। पञ्च० ब्रा० २४.१८.६ में भी एक आचार्य 'बुध सौमायन' का उल्लेख प्राप्त है; जो सम्भवतः यही हैं, क्योंकि सौमायन का आशय भी 'सोम के वंशज' से है। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में इन्हें सोमपुत्र कहकर विवेचित किया है- **'उद्बुध्यध्वम्' इति द्वादशर्चं द्वितीयं सूक्तं सोमपुत्रस्य बुधस्यार्षम्** (ऋ० १०.१०१ सा० भा०)। यजु० में आचार्य महीधर ने भी सुस्पष्टतः इन्हें सोमपुत्र कहकर निरूपित किया है-**सीरदेवत्ये सोमपुत्रबुधदृष्टे द्वेगायत्री त्रिष्टुभौ** (यजु० १२.६७ मही० भा०)।

**४४. बृहद्दिव (२०.१०७)** - द्र० अथर्व० भाग -१।

**४५. ब्रह्मा (११.१७, १३.१-९)** - द्र० अथर्व० भाग -१।

**४६. भरद्वाज (१९.४९, २०.२६)** - द्र० अथर्व० भाग -१।

**४७. भर्ग (२०.१०३, ११३)** - वेदों में भर्ग शब्द तेजस् या किरण के अर्थ में कई बार प्रयुक्त हुआ है। इनका ऋषित्व ऋक्, साम और अथर्व० में दृष्टिगोचर होता है। ऋग्वेद और सामवेद में इनका उल्लेख 'प्रगाथ-पुत्र' होने के कारण भर्ग प्रागाथ के रूप में हुआ है, जबकि अथर्ववेद में ऐसा कहीं भी वर्णन नहीं मिलता। प्रमुख गायत्री मंत्र ऋ० ३.६२.१० में भी सविता के वरेण्य तेजस् या भर्ग को प्रज्ञा की प्रेरणा के लिए धारण करने की अभिलाषा व्यक्त की गई है- **तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि। धियो यो नः प्रचोदयात्** (ऋ० ३.६२.१०)। ब्राह्मण ग्रन्थों में भी भर्ग शब्द का उल्लेख मिलता है; परन्तु भर्ग ऋषि से भिन्न अर्थों में यथा- **'अयं वै लोका भर्गः'** (शत० ब्रा० १२.३.४.७)। **'पृथिव्येव भर्गः'** (गो० ब्रा० १.५.१५)। **'वीर्यं वै भर्ग एष विष्णुर्यज्ञः....'** (शत० ब्रा० ५.४.५.१)। सामवेद में इस नाम के छन्दों की संख्या पर्याप्त मात्रा में है। आचार्य सायण ने इनका ऋषित्व विवेचित करते हुए इन्हें प्रगाथ पुत्र कहा है- **......प्रथमं सूक्तं प्रगाथपुत्रस्य भर्गस्यार्षमाग्नेयम्** (ऋ० ८.६० सा० भा०)।

**४८. भार्गव वैदर्भि (११.६)** - द्र० अथर्व० भाग -१।

**४९. भुवन साधन (२०.६३, १२४)** - इनके ऋषित्व के दर्शन चारों वेदों में होते हैं। अथर्व० २०.६३.१ मंत्र के ऋषि भुवन अथवा साधन माने गये हैं। यहाँ भुवन तथा साधन के साथ 'आप्त्य' और 'भौवन' विशेषण निर्दिष्ट नहीं है, जबकि ऋ० में इसका स्पष्ट निर्देश है। ऋग्वेद १०.१५७ में आप्त्य भुवन अथवा इनके पुत्र साधन को ऋषि माना गया है। यहाँ सायण 'आप्त्य' का अर्थ० अप्त्य का पुत्र (**अप्त्यस्य-पुत्रस्य भुवनस्य**) करते हैं। ऋ० के इस सूक्त के पाँच मंत्र अथर्व० (२०.६३.१-३ तथा २०.१२४.४-६) में मिलते हैं। अथर्व० २०.६३.१-३ की अनुक्रमणी में तो भुवन तथा साधन का ऋषि विकल्प है; किन्तु २०. १२४.४-६ की अनुक्रमणी में इन मंत्रों के ऋषि केवल भुवन हैं। इन दोनों मंत्रों के ऋषि अथर्व० की अनुक्रमणी में भरद्वाज हैं, जबकि ऋ० १०.१५७ की अनुक्रमणी में इन सबके लिए भुवन तथा साधन का ऋषि विकल्प है। मंत्रद्रष्टा के रूप में इनका प्रायः उल्लेख प्राप्त होता है-**...पंचर्चं षष्ठं सूक्तमप्त्यपुत्रस्य भुवनस्यार्षं भुवनपुत्रस्य साधनसंज्ञस्य वा....** (ऋ० १०.१५७ सा० भा०)।

**५०. भृगु (१२.२, १९.३२-३३)** - द्र० अथर्व० भाग-१।

**५१. भृग्वङ्गिरा (११.१२, १९.२७)** - द्र० अथर्व० भाग -१।

**५२. भृग्वङ्गिरा ब्रह्मा (१९.७२)** - इनका सम्मिलित ऋषित्व केवल अथर्ववेद १९.७२ में ही प्रधानरूप से उल्लिखित है। अन्य तीन वेदों में इनके सम्मिलित स्वरूप के दर्शन नहीं होते। अथर्व० ३.११ तथा १९.७२ के सम्बन्ध में भृग्वंगिरा ब्रह्मा के सम्मिलित ऋषित्व का प्रमाण अथर्ववेदीय बृहत् सर्वानुक्रमणी में मिलता है- **ब्रह्मा यक्ष्मनाशनदेवत्यम् उत भृग्वङ्गिराश्च। उभौ मंत्रोक्तदेवान् अनेनाऽस्तुताम्** (अथर्व० बृ० सर्वा० पृ० २१-२२)। इस सूक्त की आरम्भिक चार ऋचाएँ ऋ० (१०.१६१.१-४) में उसी क्रम में उल्लिखित हैं। केवल तृतीय और चतुर्थ ऋचा में कुछ शब्दों का व्यतिक्रम है। यहाँ इन मंत्रों में **'प्राजापत्यः यक्ष्मनाशनः'** है, जबकि अथर्व० में 'यक्ष्मनाशनम्' को 'इन्द्राग्नी' तथा 'आयु' के साथ देवता मान लिया गया है। अथर्व० के इस सूक्त के शेष ४ मंत्र ऋग्वेद में प्राप्त नहीं होते। अतः स्पष्ट है कि इन चार मंत्रों के संयोजन के साथ इस सूक्त के ऋषि भृग्वङ्गिरा ब्रह्मा हुए।

**५३. मधुच्छन्दा (२०.२६.४-६)** - मधुच्छन्दा का ऋषित्व चारों वेदों में दृष्टिगोचर होता है। ऋ०, साम० और यजु० में अपत्यवाची पद 'वैश्वामित्र' के साथ संयुक्त रूप से इनका उल्लेख मिलता है, जबकि अथर्व० में ऐसा अनुल्लिखित है। ऐतरेय ब्रा० ७.१७.७; ७.१८.१ में इन्हें विश्वामित्र के ५१वें पुत्र के रूप में निरूपित किया गया है। शतपथ ब्राह्मण में इनके 'प्र उ ग' (प्रातः सवन सूक्त) का उल्लेख मिलता है- **प्रउगं माधुच्छन्दसं** (शत० ब्रा० १३.५.१.८)। कौषीतकि ब्रा० २८.२ में भी इनके ऋषि होने का प्रमाण मिलता है। यजुर्वेद में कहीं- कहीं पर इनका अपत्यार्थक पदरहित नाम भी उल्लिखित हुआ है- **पावका नो मधुच्छन्दाः सारस्वतीम्** (सर्वा० २.३९)। ऐतरेय आरण्यक में इनके नामकरण का कारण इनका मधु से विशेष सम्बन्ध होना बतलाया गया है- **मधुह स्म वा ऋषिभ्यो मधुच्छन्दाश्छन्दति तन्मधुच्छन्दसो मधुच्छन्दस्त्वम्** (ऐत० आ० १.१.३)।

**५४. मेधातिथि (२०.१४३)** - द्र० -अथर्व० भाग -१ ।

**५५. मेध्यातिथि (२०.९.३-४)** - इनका ऋषित्व ऋ०, साम० और अथर्व० में विवेचित है। यजुर्वेद में इनके द्वारा दृष्ट कोई भी मंत्र प्राप्त नहीं होता। 'काण्व' वंशीय होने के कारण ऋ० और साम० में अपत्यार्थक पद काण्व संयुक्त है, जबकि अथर्व० में ऐसा अनुल्लिखित है। अथर्व० २०.१४३.९ में मेधातिथि तथा मेध्यातिथि दोनों समुदित ऋषि माने गये हैं। अथर्व० का यह मंत्र ऋ० ८.५७.३ में विद्यमान है, जहाँ इस मंत्र के ऋषि मेध्यकाण्व माने गये हैं। अथर्व० में अन्य कोई मंत्र इन दोनों के नाम से नहीं मिलता। मेध्यातिथि को ऋ० ८.२.४० में स्पष्टतः 'काण्व' कहा गया है-**....काण्वं मेध्यातिथिम्** (ऋ० ८.२.४०)। ऋ० के खिल सूक्त (८.५१.१) में इनके नाम का उल्लेख मिलता है-**.....मघवन् मेध्यातिथौ पुष्टिगौ श्रुष्टिगौ सचा** (ऋ० ८.५१.१)। आचार्य सायण ने इनके सन्दर्भ में इस प्रकार कहा है-**धीवन्तं स्तुतिमन्तं काण्वं कण्वपुत्रं मेध्यातिथिं....**(ऋ० ८.२.४० सा० भा०)

**५६. यम (१२.३.१६.५-९)** - द्र० अथर्व० भाग -१ ।

**५७. ययाति (२०.१३७)** - ययाति का ऋषित्व ऋग्वेद और अथर्ववेद में दृष्टिगोचर होता है। ऋग्वेद में इन्हें ९.१०.४-६ तीन ऋचाओं का ऋषित्व प्राप्त है। ये नहुष पुत्र होने के कारण ऋ० में 'नाहुष' पद से संयुक्त हुए हैं। ययाति नाहुष को यज्ञकर्त्ता भी कहा गया है। अथर्ववेद में 'नाहुष' पद प्रायः अनुल्लिखित है। वहाँ ये 'ययाति' के नाम से ही उल्लिखित हैं । ययाति शब्द महर्षि दयानन्द के शब्दों में 'यती प्रयत्ने' से बनकर 'प्रयत्नशील पुरुष' का वाचक है। यह प्रयत्नशील इसलिए है कि कर्म ही मनुष्य को प्रयत-पवित्र बनाता है। राजा मनु के पुत्र का नाम नहुष था तथा नहुष के पुत्र का नाम ययाति था, जैसा कि भाष्यकार आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में प्रमाणित किया है- **द्वितीयस्य नहुषस्य राज्ञः पुत्रो ययातिर्नाम। तृतीयस्य मनोः पुत्रो नहुषो नाम राजर्षिः...... ययातिर्नाहुषो नहुषो मानवो ........**(ऋ० ९.१०१ सा० भा०)।

**५८. रक्षोहा (२०.९६.११-१६)** - रक्षोहा के ऋषित्व का वर्णन अथर्ववेद और ऋग्वेद में मिलता है। ऋ० १०.१६२.१-६ तथा अथर्व० २०.९६ के ११-१६ ऋचाओं का ऋषित्व इन्हें स्पष्ट रूप से प्राप्त है। ऋ० में इनका ऋषित्व 'ब्राह्म' विशेषण के साथ संयुक्त है, जबकि अथर्व० में ऐसा अनुल्लिखित है। आचार्य सायण ने 'ब्राह्म' का अर्थ 'ब्रह्म पुत्र' किया है। अथर्व २०.९६ के एकादश मंत्रों में इनके नाम का वर्णन इस प्रकार मिलता है- **ब्रह्मणाग्निः संविदानो रक्षोहा बाधतामितः** (अथर्व० २०.९६.११) । इनके ब्रह्म पुत्र होने का संकेत भी प्राप्त होता है। रक्षोहा का शाब्दिक अर्थ 'रक्षसां हन्ता' (राक्षसों अथवा रोगों का विनाशक) किया जाता है। अग्नि को भी रक्षोहन् कहा गया है। आचार्य सायण ने रक्षोहा को ब्रह्म के पुत्ररूप में वर्णित किया है- **'ब्रह्मणाग्निः' इति षड्चमेकादशं सूक्तमानुष्टुभम्। ब्रह्मपुत्रो रक्षोहा नामर्षिः** (ऋ० १०.१६२ सा० भा०)। ऋ० १०.८७ ने इसी रक्षोहन् अग्नि को देवता माना है। उक्त सूक्त के अनुसार रक्षोहा मानव ऋषि न होकर देवता विशेष हैं, जिनके नाम से इन मंत्रों का द्रष्टा ऋषि प्रसिद्ध हुआ।

**५९. रेभ (२०.५४-५५)** - इनका ऋषित्व ऋग्वेद ८.९७, सामवेद-२५४, २६०, २६४, ३७०, ४६० तथा अथर्ववेद २०.५४-५५ में परिलक्षित होता है। ऋ० और साम० में कश्यप वंशीय होने के कारण रेभ काश्यप के नाम से ये विवेचित हैं, किन्तु अथर्व० २०.५४-५५ में ऋ० के ८.९७ सूक्त के ६ मंत्र संगृहीत हैं, यहाँ 'काश्यप' का उल्लेख नहीं है। रेभ सुनु के मंत्र भी अथर्व० में नहीं मिलते। रेभ को अश्विनों की विशेष कृपा प्राप्त है। इनकी अश्विनीकुमारों ने समय-२ पर विशेष सहायता की थी। इनके ऋषित्व का प्रमाण ऋग्वेद १.११२.५ में इस प्रकार है- **रेभमेतत्संज्ञमृषिम्** (ऋ० १.११२.५ सा० भा०)। ऋ० में इन्हें स्तुतिगान करने वाले कारु या गायक के रूप में भी निरूपित किया गया है।

**६०. वत्स (२०.१०७, ११५)** - 'वत्स' कण्व वंश के द्वारा उत्पन्न वैदिक ऋषि हैं। इनका ऋषित्व चारों वेदों में दृष्टिगोचर होता है। ऋ० तथा साम० में वत्स के साथ 'काण्व' पद संयुक्त है, जबकि यजु० और अथर्व० में इनका ऋषित्व केवल 'वत्स' नाम से ही प्राप्त होता है। सामवेद ८,२०,१४६ के ऋषि वत्स काण्व हैं, जबकि सामवेद २६५ के ऋषि वत्स हैं। ऋ० १०.१८७ के ऋषि 'वत्स आग्नेय' हैं। ऋ० ८.६ तथा ८.११ के मंत्र ही यजु० ४.१६,७.४०,२६.१५ तथा अथर्व० २०.१०७,११५,१३८ में मिलते हैं; किन्तु यहाँ (यजु०, अथर्व० में) ऋषि नाम के साथ केवल 'वत्स' शब्द ही उल्लिखित है। आचार्य सायण ऋग्वेद भाष्य में इनके ऋषित्व को इस प्रकार लिखते हैं -**'प्राग्नये' इति पञ्चर्चं षट्त्रिंशं सूक्तमग्नेः पुत्रस्य वत्सस्यार्षं गायत्रमाग्नेयम्** (ऋ० १०.१८७ सा० भा०) यजु० में भी उक्त तथ्य को इस प्रकार निरूपित किया गया है- **य ओजसा वत्सो गायत्रीम्** (सर्वा० १.२९)।

**६१. वरु (२०.३०)** - वरु का ऋषित्व अथर्व० २०.३०-३२ में स्वतंत्र रूप से दृष्टिगोचर होता है। ऋग्वेद १०.९६ के वैकल्पिक ऋषि 'वरु ऐन्द्र अथवा सर्वहरि ऐन्द्र' हैं । अथर्व २० वें काण्ड के तीन सूक्तों (३०-३२) में भी ऋ० के इस सूक्त के सभी मंत्र संगृहीत हैं तथा वहाँ पर भी सर्वहरि वैकल्पिक ऋषि के रूप में विद्यमान हैं। पर वहाँ ऐन्द्र अथवा आङ्गिरस पद विशेषण के रूप में संयुक्त नहीं है। इन्द्र पुत्रों में जय, वरु, वसुक्र, विमद, वृषाकपि और सर्वहरि का ऋषित्व ऋग्वेद में निर्दिष्ट है। सम्भव है, वरु ने इन्द्र की स्तुति करने के कारण 'ऐन्द्र' पद प्राप्त किया है। ऋग्वेद में आचार्य सायण ने इन्हें इन्द्रपुत्र के रूप में निरूपित किया है- **वरुर्नामाङ्गिरस ऋषिः इन्द्रस्य पुत्रः सर्वहरिर्वा नाम** (ऋ० १०.९६ सा० भा०)।

**६२.वसिष्ठ (२०.१२.१८)** - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

**६३. वसुक्र (२०.७३.४-६)** - इनका ऋषित्व अथर्व० के अतिरिक्त साम० और ऋ० में भी प्राप्त होता है । ऋ० और साम० में वसुक्र के पुत्र होने के कारण ये अपत्यवाची शब्द 'वासुक्र' से सम्बद्ध किये गये हैं । वसुक्र के अन्य पुत्र 'वसुकृत वासुक्र' का ऋषित्व ऋ० १०.२०-२६ में निर्दिष्ट है । वसुक्र को 'इन्द्र -पुत्र' के रूप में उल्लिखित किया गया है । इन्हें ऋग्वेद के दो पूर्व सूक्त (१०.२७,२९) तथा सूक्त १०.२८ की कुछ ऋचाओं का ऋषित्व प्राप्त है । वसुक्र पत्नी इन्द्रस्नुषा को केवल एक ऋचा १०.२८.१ का ऋषित्व प्राप्त है । अथर्व० २०.७३.४-६ की अनुक्रमणी में वसुक्र ऋषि का उल्लेख मिलता है । अथर्व० के ये मंत्र ऋ० १०.२३.३-५ में पठित हैं,जहाँ इनके ऋषि इन्द्र अथवा प्रजापति का पुत्र विमद या वसुक्र के पुत्र वसुकृत हैं । ऋ० ९.९७.२८-३० के ऋषि भी वसुक्र हैं ; पर वे 'ऐन्द्र' न होकर वसिष्ठ-गोत्रीय हैं ।

**६४. वामदेव (२०.१३.१)** - द्र० अथर्व० भाग -१ ।

**६५. विरूप (२०.१.३)** - विरूप का ऋषित्व चारों वेदों में वर्णित है ।अंगिरस् गोत्रीय होने के कारण ऋ० ,यजु० और सामवेद में इनका उल्लेख अपत्यार्थक शब्द आंगिरस से युक्त मिलता है,जबकि अथर्ववेद में ऐसा नहीं है । अथर्व० २०.१.३ के स्वतंत्र मंत्रद्रष्टा होने का गौरव इन्हें प्राप्त है । इनके पुत्र का नाम सध्रि वैरूप है,जिनके द्वारा ऋग्वेद का १०.११४ सूक्त दृष्ट है । यजु० में आचार्य महीधर ने भी इनके ऋषित्व को विवेचित किया है ,पर उनने पद नाम उल्लिखित नहीं किया है- **आग्नेयी गायत्री विरूपदृष्टा** (यजु० ११.७१ मही० भा०) । ऋग्वेद में आचार्य सायण ने इनको इस प्रकार वर्णित किया है- **त्रयस्त्रिंशदृचं प्रथमं सूक्तमाङ्गिरसस्य विरूपस्यार्षं गायत्रमग्निदेवताकम्** (ऋ० ८.४३ सा० भा०) ।

**६६. विश्वमना (२०.६५-६६)** - विश्वमना का ऋषित्व चारों वेदों में प्राप्त होता है । ऋग्वेद और सामवेद में इनके नाम के साथ अपत्यवाची पद 'वैयश्व' भी संयुक्त है । अथर्ववेद और यजुर्वेद में ऐसा उल्लेख नहीं है । ऋ० ८.२६ के भी ऋषि विश्वमना ही माने गये हैं- **आंगिरसो व्यश्वो वैयश्वो विश्वमना वा ऋषिः** (ऋ० ८.२६ सा० भा०) । पंचविंश ब्राह्मण के १५.५.२० में भी इनके ऋषित्व का वर्णन करते हुए,इन्हें इन्द्र का मित्र कहा गया है । ऋ० अनुक्रमणी के अनुसार ये वैयश्व के वंशज और ऋ० ८.२३-२६ के मंत्रद्रष्टा भी हैं । इनका सम्बन्ध देवराज इन्द्र के साथ भी माना गया है- **विश्वानि विश्वमनसो धिया नो वृत्रहन्तम** (ऋ० ८.२४.७) । यजुर्वेद भाष्य में भी इनके ऋषित्व का उल्लेख किया गया है- **अग्निदेवत्या पथ्याबृहती विश्वमनोदृष्टा** (यजु० ११.४१ मही० भा०) ।

**६७. विश्वामित्र (२०.१,६ आदि)** - द्र० अथर्व० भाग- १ ।

**६८. वृषाकपि (२०.१२६)** - अथर्ववेद २०.१२६ का ऋषित्व वृषाकपि को प्राप्त है । ऋ० १०.८६ में इन्द्र और इन्द्राणी के साथ वृषाकपि भी संबद्ध हैं । कुछ भाष्यकारों ने इन्हें इन्द्राणी का पुत्र माना है । इनकी सूर्य से संगति मानी गयी है । इनका उक्त सूक्त के मन्त्रद्रष्टा होने का उल्लेख भी मिलता है । निघण्टु- ५.६ और निरुक्त १२.२६ में भी इनका विवेचन वर्णित है । ऐतरेय और गोपथ ब्राह्मण में भी इनके नाम का उल्लेख द्रष्टव्य है,परन्तु वहाँ ऋषि रूप में नहीं है- '**आत्मा वै वृषाकपिः**' (ऐत० ब्रा० ६.२९) । अथर्व के ऋषि-विषयक उल्लेख में 'ऐन्द्र' विशेषण नहीं है । वृषाकपि का अर्थ विष्णु अथवा सूर्य भी किया गया है । ऋ० १०.८६ में इन्द्र,इन्द्राणी और इन्द्र-पुत्र वृषाकपि का संवाद वर्णित है । '**यस्य वाक्यं स ऋषिः**' सूत्र के अनुसार जिनका कथन है,उन्हें ही ऋषि माना गया है । सायण ने इनके ऋषित्व का उल्लेख इस प्रकार किया है - **वृषाकपिर्नामैन्द्रस्य पुत्रः** (ऋ० १०.८६ सा० भा०) ।

**६९. शंयु (२०.७८,८०)** - शंयु का ऋषित्व चारों वेदों में प्राप्त है । ऋ० ६.४४-४६ तथा ४८ के ऋषि बार्हस्पत्य शंयु हैं । यजु० ३.४१-४३ तथा २७.३७-३८ और साम० के अनेक मंत्रों के सम्बन्ध में भी इन बार्हस्पत्य शंयु को ही ऋषि माना गया है; परन्तु यजु० २७.४२,४४ तथा अथर्व० (२०.७८,८०,८३,९८) के मंत्रों के ऋषि के रूप में केवल शंयु का ही नाम लिया जाता है । शंयु के ऋषित्व का वर्णन ब्राह्मण ग्रन्थों में भी मिलता है - **शंयुर्ह वै बार्हस्पत्यः सर्वान् यज्ञाञ्छमयांचकार** (कौषी० ब्रा० ३.९) । '**शंयुर्ह वै बार्हस्पत्योञ्जसा यज्ञस्य संस्थां विदांचकार स देवलोकमपीयाय**' (शत० ब्रा० १.९.१.२४) । शंयु को बृहस्पति का पुत्र कहा गया है,अतएव बार्हस्पत्य शब्द वंशवाचक है । इस अपत्यवाची पद का उल्लेख अथर्व० में अनुल्लिखित है । यजुर्वेद में इनके ऋषित्व का विवेचन बार्हस्पत्य पदरहित किया है- **तिस्रोऽपि वास्तुदेवत्याः शंयुदृष्टाः** (यजु० ३.४१ मही० भा०) ।

**७०. शक्ति (२०.७९)** - शक्ति का ऋषित्व ऋक्,साम० और अथर्व० में वर्णित है । वसिष्ठ के पुत्र होने के कारण ऋ० और साम० में अपत्यवाची शब्द वासिष्ठ भी जुड़ा है । जबकि अथर्व० में यह अनुल्लिखित है । शक्ति ऋषि के नाम से ऋ० ९.१०८.३,१४-१६ में भी मंत्र प्राप्त होते हैं । ऋ० के इस सूक्त के कुछ (५,३,१४) मंत्र क्रमशः साम० ५८३,९३८ का ऋषि भी शक्ति को माना गया है । जबकि ऋ० ९.१०८.५ में इस मंत्र के ऋषि उरु हैं । ऋषि शौनक प्रणीत बृहद्देवता ४.११२ में भी इनका उल्लेख प्राप्त होता है- .....**सुदासश्च महायज्ञे शक्तिना गाथिसूनवे** (बृह० ४.११२) ।

**७१. शन्ताति (११.६,८)** - द्र० अथर्व० भाग -१ ।

**७२. शशकर्ण (२०.१३९-१४२)** - शशकर्ण का ऋषित्व ऋग्वेद और अथर्ववेद में परिलक्षित होता है । ये कण्व गोत्रीय ऋषि

हैं । ऋ० में इनका उल्लेख 'काण्व' पद के साथ संयुक्त है, जबकि अथर्व० में ऐसा उल्लेख नहीं मिलता । शशकर्ण का शाब्दिक अर्थ -'**शशः कर्णौ यस्य' (शश् प्लुत गतौ)** अर्थात् प्लुत- गतियुक्त हैं कर्ण जिसके, ऐसे हैं ये शशकर्ण । ऋ० ८.९.२० में शशकर्ण के द्वारा उत्कृष्ट ज्योति,बल,मानवोचित सुख तथा वृद्धि के लिए अश्विनीकुमारों की प्रार्थना करने का वर्णन है- **'प्रद्युम्नाय प्रशवसे प्रनृषाह्याय शर्मणे । प्रदक्षाय प्रचेतसा'** (ऋ० ८.९.२०) । वस्तुतः इन सबकी प्राप्ति के लिए शशकर्ण बनना आवश्यक है । इनके कान अधिक सक्रिय हैं, अस्तु , ये बहुश्रुत हैं । इनके सम्बन्ध में अन्यत्र और कोई विशेष विवरण नहीं मिलता । ऋग्वेद में इनके ऋषित्व का इस प्रकार उल्लेख है- **आ नूनमित्येकविंशत्यृचं चतुर्थं सूक्तं शशकर्णस्यार्षमश्विदेवत्यम्** (ऋ० ८.९ सा० भा०)।

**७३. शिरिम्बिठ (२०.१३७)** - इनका ऋषित्व ऋग्वेद, यजुर्वेद में द्रष्टव्य है । इनकी ख्याति भरद्वाज-पुत्र के रूप में है । ऋ० में अपत्यार्थक पद भारद्वाज इनके नाम के साथ संयुक्त है । जबकि यजुर्वेद ३५.१८ तथा अथर्व० २०.१३७.१ में अपत्यवाची पद 'भारद्वाज' अनुल्लिखित है । यास्क प्रणीत निरुक्त ६.३० में इनका अर्थ 'बादल' लिखा है । ऋग्वेद में भी आचार्य सायण ने इनका शाब्दिक अर्थ 'मेघ' के रूप में लिया है- **शिरिम्बिठस्य । बिठमन्तरिक्षम् । शीर्यते बिठेऽन्तरिक्ष इति शिरिम्बिठो मेघः** (ऋ० १०.१५५.१ सा० भा०)। आचार्य सायण ने इनका विवेचन भरद्वाजपुत्र के रूप में भी किया है- **'अरायि' इति पञ्चर्चं चतुर्थं सूक्तं भरद्वाजपुत्रस्य शिरिम्बिठस्यार्षम्** (ऋ० १०.१५५ सा० भा०)।

**७४.शुनःशेप (२०.२६.७४)** - द्र० अथर्व० भाग -१ ।

**७५. श्रुतकक्ष-सुकक्ष (२०.११०)** - इनका ऋषित्व प्रायः चारों वेदों में उपलब्ध है । ऋ० ८.९२ के श्रुतकक्ष अथवा सुकक्ष ऋषि माने गये हैं- **तथानुक्रम्यते- पान्तं त्रयस्त्रिंशत् श्रुतकक्ष सुकक्षो वा ....** (ऋ० ८.९२ सा० भा०)। सूक्त ८.९३ में केवल सुकक्ष का ही ऋषित्व स्वीकार किया गया है । अथर्व० २०.११० में ऋ० ८.९२ के तीन मंत्र (१९-२१) पठित हैं तथा उसकी अनुक्रमणी में भी श्रुतकक्ष अथवा सुकक्ष को ऋषि माना गया है । इसी प्रकार इस सूक्त के तीन मंत्र (२८-३०) अथर्व० २०.६०.१-३ में संगृहीत हैं ; परन्तु उनकी अनुक्रमणी में सुकक्ष तथा सुतकक्ष का ऋषि विकल्प ही उसका भ्रष्ट पाठ है । ऋ० ८.९३.४ वाला मंत्र यजु० ३३.३५ तथा साम० १२४ में भी पठित है । ऋ० ८-९३ का ऋषि केवल सुकक्ष को माना गया है; परन्तु यजु० तथा साम० के उपर्युक्त स्थलों में सुकक्ष तथा श्रुतकक्ष दोनों को ही समुदित रूप में ऋषि माना गया है । यजुर्वेद ३३.३५ के ऋषि श्रुतकक्ष-सुकक्ष सम्मिलित रूप से माने गये हैं । आचार्य महीधर ने इनके ऋषित्व को अपने भाष्य में इस प्रकार प्रमाणित किया है- **श्रुतकक्ष -सुकक्ष दृष्टा गायत्री ऐन्द्राग्नपुरोरुक्** (यजु० ३३.३५ मही० भा०) ।

**७६ . श्रुष्टिगु (२०.१११)** - इनको अथर्ववेद २०.१११ के द्वितीय मंत्र का ऋषित्व प्राप्त है । इसके अतिरिक्त ऋ० और सामवेद में भी एकाध स्थान पर इनका ऋषित्व वर्णित है । 'कण्व' वंशीय होने के कारण ऋग्वेद और सामवेद में अपत्यवाची पद 'काण्व' संयुक्त है; किंतु अथर्ववेद में ऐसा उल्लेख नहीं मिलता । निरुक्त के अनुसार इनका शाब्दिक अर्थ इस प्रकार है- **'श्रुष्टि' इति क्षिप्रनाम** (नि० ६.१३) - अर्थात् शीघ्रतापूर्वक कार्य करने वाली हैं इन्द्रियाँ जिनकी, वे श्रुष्टिगु हैं । वैदिक ऋषियों में इनका वर्णन यत्र-तत्र ही मिलता है । इनको वैदिक ऋषियों में अधिक ख्याति प्राप्त नहीं हो सकी । ऋग्वेद का ८.५१ वाँ सूक्त, जो वालखिल्य सूक्त के अन्तर्गत आता है, उसके सातवें मंत्र के द्रष्टा के रूप में इनका उल्लेख हुआ है । ऋ० ८.५१.१ में इनके नाम का वर्णन मिलता है-**पुष्टिगौ श्रुष्टिगौ सचा** (ऋ० ८.५१.१)।

**७७. सर्वहरि (२०.३०.३२)** - द्र० -वरु अथर्व० भाग -१ ।

**७८. सविता (१९.३१)** - द्र० अथर्व० भाग -१ ।

**७९. सव्य (२०.२१)** - सव्य का ऋषित्व ऋ० ,साम० और अथर्ववेद में दृष्टिगोचर होता है । अंगिरस् गोत्रीय होने के कारण इन्हें सव्य आंगिरस भी कहा जाता है । ऋग्वेद और सामवेद में अपत्यवाची पद आंगिरस संयुक्त रूप से सम्मिलित है; किन्तु इसका प्रयोग अथर्ववेद में परिलक्षित नहीं होता, यहाँ पर 'सव्य' के नाम से ही वर्णन मिलता है । बृहद्देवताकार ने इन्हें ऐन्द्र (इन्द्ररूप) कहकर उपन्यस्त किया है- **ऐन्द्रः सव्यः शतर्चिषु** (बृह० ३.११४) । इसके अतिरिक्त आगे और संकेत मिलता है कि इन्द्र ही सव्य का रूप धारण करके अंगिरस् के पुत्र बने । सामवेद ३७३, ३७६ और ३७७ में इनके नाम का उल्लेख मिलता है । इन्हें अथर्व० २०.२१ के एक सूक्त का द्रष्टा होने का गौरव प्राप्त है ।

**८०. सार्पराज्ञी (२०.४८)** - सार्पराज्ञी का ऋषित्व चारों वेदों में दृष्टिगोचर होता है । इनके ऋषित्व को प्रतिपादित करते हुए आचार्य सायण अपने ऋग्वेद भाष्य में लिखते हैं-**....तृचमष्टात्रिंशं सूक्तं गायत्रम् । सार्पराज्ञी नामर्षिका** (ऋ० १०.१८९ सा० भा०)। ऋ० १०.१८९ वें सूक्त में तीन मंत्र उपलब्ध हैं , यही तीनों मंत्र यजु० ३.६-८, सामवेद ६३०-६३२, १३७६-१३७८ तथा अथर्ववेद ६.३१.१-३, २०.४८.४-६ में बार- बार उद्धृत हुए हैं ; परन्तु अथर्व० ६.३१.१-३ में उपरिब्रभव नामक ऋषि का उल्लेख है । यजु० भाष्य एवं सर्वानुक्रम सूत्र में भी इनको ऋषिका के रूप में विवेचित किया गया है- **आयं गौरित्यादीनां.....सार्पराज्ञीति नामधेयम्** (यजु० ३.६ मही० भा०)। बृहद्देवताकार ने भी इनके नाम को विवेचित किया है- **श्रीर्लाक्षा सार्पराज्ञी वाक् श्रद्धा मेधा**

**च दक्षिणा** (बृह० २८४)। ब्राह्मण - ग्रन्थों में भी इनके नाम का वर्णन प्राप्त होता है; परन्तु ऋषिका के रूप में नहीं- **'इयं (पृथिवी) वै सर्पराज्ञीयं हि सर्पतो राज्ञी'** (ऐत० ब्रा० ५.२३.१.२)।

**८१. सिन्धुद्वीप (१९.२)** - द्र० अथर्व० भाग -१।

**८२. सुकीर्ति (२०.१२५)** - सुकीर्ति का ऋषित्व ऋ० ,अथर्व० में निर्दिष्ट है। ये ऋक् के एक सूक्त १०.१३१,अथर्व० २०.१२५ तथा यजुर्वेद १०.३२ के मंत्रद्रष्टा ऋषि हैं । ऋक् और यजु० में कक्षीवत् के पुत्र होने के कारण 'काक्षीवत' पद के रूप में संयुक्त किये गये हैं । अथर्ववेद में यह अपत्यार्थक पद संगृहीत नहीं है। केवल 'सुकीर्ति' का ही उल्लेख प्राप्त होता है। ब्राह्मण ग्रन्थों में भी इनका उल्लेख मिलता है। ऐ० ब्रा० ५.१५.४,६.२९.१ और कौषी० ब्रा० ३०.५ में इनके ऋषित्व के प्रमाण प्राप्त होते हैं। ऋग्वेद १०.१३१ में सायणाचार्य जी ने इनको कक्षीवत् के पुत्र के रूप में वर्णित किया है- **'अप प्राचः' इति सप्तर्चं तृतीयं सूक्तं कक्षीवतः पुत्रस्य सुकीर्तेरार्षम्** (ऋ० १०.१३१ सा० भा०) ।

**८३. सुत कक्ष-सुकक्ष (२०.६०)** - द्र० श्रुत कक्ष-सुकक्ष।

**८४. सुदीति पुरुमीढ (२०.१०३)** - प्राचीन वैदिक ऋषियों में सुदीति पुरुमीढ का नाम भी प्रख्यात है। इनके ऋषित्व का उल्लेख ऋक् ,साम और अथर्ववेद में मिलता है। ऋक् और सामवेद में अंगिरस् गोत्रीय होने कारण प्रायः अपत्यवाची पद 'आंगिरस' से संयुक्त हैं,जबकि अथर्ववेद में ऐसा अनुल्लिखित है। इन दोनों का सम्मिलित ऋषित्व अथर्व० २०.१०३ में स्पष्टतया दृष्टिगोचर होता है। ऋ० ८.७१ के ऋषि सुदीति तथा पुरुमीढ का ऋषित्व प्रमाणित करते हुए आचार्य सायण अपने भाष्य में इनके नाम का उल्लेख इस प्रकार से करते हैं- **"त्वं नः सुदीतिपुरुमीढौ तयोर्वाऽन्यतरः"** (ऋ० ८.७१ सा० भा०) । ऋ० के इस सूक्त के ४ मंत्र (१,१०,११,१४) साम० (६,४९,१५४,१५१५) में संकलित हैं। इन चारों स्थलों में मन्त्रों के ऋषि सुदीति तथा पुरुमीढ को आंगिरस कहा गया है। अथर्व० २०.१०३ में इसी सूक्त का १४ वाँ मंत्र संगृहीत है। यहाँ सुदीति तथा पुरुमीढ इसके ऋषि माने गये हैं।

**८५. सूर्या- सावित्री (१४.१-२)** - सूर्या-सावित्री का ऋषिका के रूप में अथर्व० १४.१- २ और ऋक् १०.८५ में उल्लेख मिलता है। सूर्या- सावित्री पुत्री होने के कारण अपत्यवाची पद 'सावित्री' से अलंकृत हुई हैं। सूर्य-पुत्री उषा को भी सूर्या कहा गया है। उक्त सूक्त में सूर्या के विवाह का भी उल्लेख है। यहाँ सविता सुता के रूप में आचार्य सायण ने अपने ऋ० १०.८५ के भाष्य में इस प्रकार लिखा है- **तत्र 'सत्येन' इति सप्तचत्वारिंशद् ऋचं प्रथमं सूक्तं सवितृसुतायाः सूर्याया आर्षम्** (ऋ० १०.८५ सा० भा०)। ऐसा माना जाता है कि ऋक् के इस सूक्त में तथा अथर्व० १४.१ के प्रथम पाँच मंत्रों में सूर्या ने अपने पति (वधूयु) सोम की महिमा का तथा अन्य (ऋ० १०.८५.६-१६) ११ मंत्रों में अपने विवाह का वर्णन किया है। ऐतरेय ब्राह्मण में प्रजापति की पुत्री के रूप में ये उल्लिखित हुई हैं- **प्रजापतिर्वै सोमाय राज्ञे दुहितरं प्रायच्छत् सूर्यां सावित्रीम्** (ऐत० ब्रा० ४.७)। इन्हें सोम अथवा अश्विनीकुमारों की पत्नी के रूप में भी विवेचित किया गया है। बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने उषस् के तीन रूपों में सूर्या को वर्णित किया है। बृह० ७.११९,१२१ के अनुसार -उषस् के तीन रूप सावित्री,सूर्या और वृषाकपायी हैं,यही विवस्वान् की पत्नी भी हैं। सूर्योदय के पूर्व उषस्,मध्याह्न में सूर्या और शाम के समय में वृषाकपायी बनकर वे नीचे चली आती हैं।

**८६.सोभरि (२०. ६२)** - सोभरि का ऋषित्व प्रायः चारों वेदों में दृष्टिगोचर होता है। 'कण्व' वंशीय होने के कारण ऋग्वेद और सामवेद में अपत्यवाची पद 'काण्व' से इन्हें सम्बोधित किया गया है; परन्तु अथर्व० में ऐसा उल्लेख नहीं मिलता । ऋग्वेद ८.१९ में आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को प्रमाणित करते हुए लिखा है- **सप्तमं सूक्तं काण्वस्य सोभरेरार्षम्** (ऋ० ८.१९ सा० भा०)। ऋ० ८.१०३ के कई मंत्र साम० ४७,५१,५८ आदि में संगृहीत हैं,पर वहाँ ऋषि नाम में 'सौभरि काण्व' उल्लिखित है। शौनक प्रणीत बृहद्देवता में भी इनके नाम का वर्णन मिलता है- **कण्वस्य सोभरेश्चैव यजतो वंशजैः सह** (बृह० ६.५८-५९) । अथर्ववेद में इनके ऋषित्व का उल्लेख २०.६२ के अतिरिक्त २०.१४ और २०.११४ के मन्त्रद्रष्टा रूप में प्राप्त होता है। यजुर्वेद में इनको सौभरि के पुत्र के रूप में विवेचित किया गया है। ऋ० १०.१२६ के ऋषि विषयक उल्लेख में सोभर कुशिक का नाम निर्दिष्ट है, जो सोभरि के पुत्र कहे गये हैं- **'रात्री' इत्यष्टर्चं पञ्चदशं सूक्तं सोभरिपुत्रस्य कुशिकस्यार्षम्** (ऋ० १०.१२७ सा० भा०)।

**८७. सौभरि (२०.१४,११४)** - द्र० - सोभरि।

## परिशिष्ट - २

# अथर्ववेद भाग- २ के देवताओं का संक्षिप्त परिचय

१. **अग्नि** (१२. ३) - द्र० अथर्व० भाग -१ ।

२. **अध्यात्म** (११. १०) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

३. **अर्बुदि** (११. ११) - अथर्ववेदीय देवताओं में अर्बुदि का देवत्व प्रतिष्ठित है। इनके पिता अर्बुद 'काद्रवेय' सर्प ऋषि हैं। कद्रु के पुत्र होने के कारण उनके साथ अपत्यवाचक पद 'काद्रवेय' संयुक्त हुआ है। उन्हें मन्त्रकर्त्ता तथा कद्रुसुत विवेचित करते हुए ऐतरेय ब्राह्मणकार ने लिखा है- **अर्बुदः काद्रवेयः सर्प ऋषिर्मन्त्रकृत्** (ऐत० ब्रा० ६.१) । अर्बुद का ऋषित्व विवेचित करते हुए आचार्य सायण ने उन्हें सर्प जातीय भी निरूपित किया है- **'प्रैते' इति चतुर्दशर्चं चतुर्थं सूक्तं कद्रवाः पुत्रस्य सर्पस्यार्बुदस्यार्षम्** (ऋ० १०.९४सा० भा०)। पंचविंश ब्राह्मण २५.१५ में अर्बुद को एक ग्रावस्तुत ऋत्विज् के रूप में विवेचित किया गया है। अर्बुद के दो पुत्र थे, अर्बुदि और न्यर्बुदि। अर्बुदि को देव और न्यर्बुदि को ईशान कहा गया है-**अर्बुदिर्नाम यो देव ईशानश्च न्यर्बुदिः** (अथर्व० ११.११.४)। समस्त अन्तरिक्ष और विशाल पृथिवी इन्हीं से आवृत है- **याभ्यामन्तरिक्षमावृतमियं च पृथिवी मही** (अथर्व० ११.११.४)। यों तो अर्बुदि ऋषि पुत्र हैं; किन्तु अथर्व० ११.११ में इनकी स्तुति होने के कारण इन्हें देवत्व भी प्रदान किया गया है। इनका देवत्व प्रमाणित करते हुए सायणाचार्य ने अथर्ववेद भाष्य में लिखा है- **अर्बुदिरिति प्रसिद्धः सर्पात्मको यो देवः** (अथर्व० ११.११.५ सा० भा०)

४. **अश्विनीकुमार** (२०. १२५. ४-५) - द्र० अथर्व० भाग -१

५- **आकूति** (१९. ४. २) - आकूति का देवत्व ऋग्वेद, अथर्ववेद तथा वाजसनेयि संहिता में सम्प्राप्य है। आकूति शब्द अभिप्राय के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। आकूति को तात्पर्यरूप में विवेचित करते हुए, लौकिक और वैदिक सभी वाक्यों का प्रतिपादन करने वाली बताया है-**आकूतिम् तात्पर्यरूपाम्। लौकिकवैदिकसर्ववाक्यं प्रतिपाद्याम् इत्यर्थः** (अथर्व० १९.४.२ सा० भा०)। आकूति का आवाहन बृहस्पति देवता के साथ किया गया है, साथ ही उनसे प्रार्थना की गई है कि वे वाक् देवता को हमारे अनुकूल करें- **आकूत्या नो बृहस्पत आकूत्या न उपा गहि। अथो... सुहवो भव** (अथर्व० १९.४.३)। एक मंत्र में आकूति को वाग्देवता निरूपित करते हुए उन्हें सुभगा और सुहवा विवेचित किया गया है- **आकूतिं देवीं सुभगां पुरो दधे चित्तस्य माता सुहवा नो अस्तु** (अथर्व० १९.४.२)।

६. **आत्मा** (१४. १) - द्र० अध्यात्म अथर्व० भाग - १ ।

७. **आदित्य** (१६. ३) - द्र० आदित्यगण अथर्व० भाग -१ ।

८. **आपः** (१८. ३. ५६) - द्र० अथर्व० भाग -१ ।

९. **इन्दु** (१८. ३. ५४) - इन्दु का देवत्व ऋग्वेद १.४.५,५१-५६ और अथर्ववेद १८.३.५४ में द्रष्टव्य है। इनका वर्णन वैदिक साहित्य में प्रायः सोम के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है- **सोमो वा इन्दु** (शत० ब्रा०-२.२.३.२३)। **यजमानो वै सोमो राजेन्दुः** (जैमि० ब्रा० १.९०); **प्रजा वै पशव इन्दुः** (तैत्ति० सं० ३.४.१.२)। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में इनके देवत्व को निम्न प्रकार से प्रमाणित किया है- **'प्र तद्वोचेयम्' इति षष्ठी इन्दुदेवत्या** (ऋ० १.१२९ सा० भा०)। ऋषि शौनक ने बृहद्देवता ग्रन्थ में इन्द्र से सम्बद्ध देव-समूह में इन्दु को परिगणित किया है- **विधातेन्दुरहिर्बुध्न्यः सोमोऽहिरथ चन्द्रमाः** (बृह० १.१२६)। आचार्य सायण ने अपने अथर्व० भाष्य में इसे रसात्मक अमृत के रूप में विवेचित किया है, जो सर्वदा स्रवित होता रहता है- **सर्वदा इन्दुः सोमः पवते अमृतं रसात्मकः स्रवति** (अथर्व० १८.३.५४ सा० भा०)।

१०. **इन्द्र** (२०.१) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

११. **इन्द्राग्नी** (१९.२०.१) - द्र० अथर्व० भाग- १ ।

१२. **इन्द्राबृहस्पती** (२०.१३.१) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

१३. **उषा** (१६.६) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

१४. **काम** (१९.५२) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

१५. **काल (१९.५३.५४)** - वैदिक देवताओं में काल (समय) को अथर्व० १९.५३-५४ का देवत्व प्राप्त है। इन सूक्तों में काल का अर्थ कहीं-कहीं 'भाग्य' के अर्थ में भी प्रयुक्त हुआ है। यहाँ काल को परमेश्वर के समान सर्वशक्तिशाली माना गया है। इसे अश्व के समान गतिशील कहा गया है- **कालो अश्वो वहति**- (अथर्व० १९.५३.१)। इसे सभी भुवनों का पोषण करने वाला कहा गया है (अथर्व० १९.५२.४)। काल ने ही द्युलोक और पृथिवीलोक की रचना की है (अथर्व० १९.५३.५)। काल से ही यजुर्वेद की उत्पत्ति हुई है। इसमें पूर्णकुम्भ (ब्रह्माण्ड) रखा है। वह सर्वत्र संव्याप्त है, वह परम व्योम है। बृहद्देवता ग्रन्थ में श्यावी (रात्रि) तथा उषा (रात्रि का भाग) को काल की एक कला के रूप में वर्णित किया गया है- **श्याव्याग्नेयी हि कालस्य तस्यैवोषाः कलेव तु** (बृह० ३८)।

१६. **गायत्री (१९.७१)** - अथर्ववेद के सूक्त १९.७१ के देवता के रूप में गायत्री को स्वीकार किया गया है। इन्हें यहाँ वेदमाता के रूप में उपन्यस्त किया गया है- **ॐ स्तुता मया वरदा वेदमाता प्रचोदयन्ताम्**........(अथर्व० १९.७१.१)। निरुक्तकार ने गायत्री को निम्न प्रकार वर्णित किया है- **गायत्री गायतेः स्तुतिकर्मणः** (नि० ७.१२)। गायत्री अग्नि तथा प्राण रूप में भी मान्य है- **अग्निर्हि गायत्री** (जैमि० ब्रा० ३.१८४); गायत्री वै प्राणः (शत० ब्रा० १.३.५.१५)। सम्पूर्ण लोकों को भी गायत्री रूप माना गया है- **इमे वै लोका गायत्री** (ता० म० ब्रा० १५.१०.९)। आचार्य सायण ने इनके देवत्व को इस प्रकार प्रमाणित किया है- **वेदस्य ऋगादिरूपस्य माता सर्ववेदसारत्वेन मातृवत्प्रधानभूता सावित्री वेद एव वा माता** (अथर्व० १९.७१.१ सा० भा०)।

१७. **चन्द्रमा (१९.१)** - द्र०-अथर्व० भाग-१।

१८. **जातवेदा (९.६५)** - द्र०-अग्नि अथर्व० भाग-१।

१९. **त्रिषन्धि (११.१२)** - अथर्ववेदीय देवताओं में त्रिषन्धि को भी अथर्व० ११.१२ वें सूक्त का देवत्व प्रदान किया गया है। अथर्ववेदीय बृहत्सर्वानुक्रमणिका में भी इनके देवत्व को प्रमाणित किया गया है। त्रिषन्धि की अपनी निजी सेना है। कृत्या उनकी सहायता करती है (अथर्व० ११.१२७)। इन्द्रदेव त्रिषन्धि अमित्रों को तमस् से आवृत कर सकता है। इन्द्रदेव त्रिषन्धि (वज्र) के द्वारा प्रहार करते हैं। आचार्य सायण के अनुसार पृषदाज्य (दधिमिश्रित आज्य) के द्वारा देवगण त्रिषन्धि वज्र को उत्पन्न करते हैं। त्रिषन्धि वज्ररूप आयुध के देवता हैं।

२०. **दधिक्रा (२०.१३७.३)** - द्र० दधिक्रावा अथर्व० भाग-१।

२१. **द्यावापृथिवी (१९.१४)** - द्र० अथर्व० भाग- १।

२२. **द्रविणोदा (२०.२.४; २०.६७.७)** - द्र० अग्नि अथर्व० भाग-१।

२३. **देवगण (१४.२)** - द्र० अथर्व० भाग-१।

२४. **धाता (१९.२०.१)** - द्र० अथर्व० भाग-१।

२५. **परमात्मा सर्वदेवा (१९.७२)** - परमात्मा सर्वदेवा को अथर्ववेद के १९ वें काण्ड के ७२ वें सूक्त का देवता माना गया है। सभी देवों के रूप में परमात्मा को ही यहाँ देवत्व प्राप्त हुआ है। सर्वत्र संव्याप्त ब्रह्म तथा परम-पुरुष के रूप में भी 'परमात्मा' अभिप्रेत होते हैं। निरुक्तकार ने ब्रह्म को इस प्रकार वर्णित किया है- **ब्रह्म परिवृढं सर्वतः** (नि० ३८)। परम-पुरुष के रूप में ये इस प्रकार उपन्यस्त हैं- **यो विद्युति स परम पुरुषः** (जैमि० उ० १८.३.२)। अथर्ववेदीय बृहत्सर्वानुक्रमणिका में इनका देवत्व इस प्रकार प्रमाणित होता है- **इत्येकर्चं परमात्म"दैवतं...... । अनेन सर्वान् देवान् स्वरक्षणकामः प्रार्थयत्** (सर्वा० अथर्व० १९.७२)।

२६. **पितरगण (१८.१.४४-४६)** - द्र० अथर्व० भाग-१।

२७. **पुरुष (१९.६)** - द्र० अथर्व० भाग-१।

२८. **पूषा (१६.९.२)** - द्र० अथर्व० भाग-१।

२९. **प्रजापति (१६.१)** - द्र० अथर्व० भाग-१।

३०. **प्राण (११.६)** - द्र० अथर्व० भाग-१।

३१. **बृहस्पति (१९.४०)** - द्र० अथर्व० भाग-१।

३२. **ब्रह्म (१९.४२-४३)** - द्र० अथर्व० भाग-१।

३३. **ब्रह्मगवी (१२.५)** - द्र० अथर्व० भाग-१।

३४. **ब्रह्मचारी (११.७)** - अथर्ववेद के एक सूक्त ११.७ के देवता रूप में ब्रह्मचारी मान्य हैं। इस सूक्त में ब्रह्मचारी के गुण-धर्मों की विवेचना की गयी है; जैसे आचार्य के समीप आने के पश्चात् वह समिधाधान के साथ नियमित यज्ञ करता है, मौञ्जी मेखला पहनता है और नियमित श्रम एवं तप करता है (अथर्व० ११.७.४)। इसी सूक्त के छठे मंत्र में ब्रह्मचारी को 'ज्येष्ठ ब्रह्म' की संज्ञा प्राप्त है। ब्राह्मण ग्रन्थों में भी इनका उल्लेख है- **अथ हैतद्देवानां परिषूतं यद्ब्रह्मचारी** (गो० ब्रा० १.२.७)।

३५. **ब्रह्मणस्पति** (१९.८.६) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

३६. **ब्रह्मा** (१९.४३.८) - द्र० प्रजापति अथर्व० भाग-१ ।

३७. **भग** (१९.४५.९) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

३८. **भूमि** (१२.१) - द्र० पृथिवी अथर्व० भाग-१ ।

३९. **मन्त्रोक्त देवता** (११.४; १९.२२) - मन्त्रोक्त देवताओं का उल्लेख अथर्ववेद के कई सूक्तों में किया गया है; किन्तु यहाँ देवताओं का नामोल्लेख नहीं वर्णित है । मन्त्रोक्त का अर्थ है- मंत्र में कहे गये । जिन सूक्तों में ये देवता माने गये हैं, उनमें प्रायः कई देवताओं को विवेचित किया गया है । **'यस्य वाक्यं स ऋषिः । या तेनोच्यते सा देवता'** (ऋ० १०.१० सा० भा०), सूत्र के अनुसार जिन देवों का वर्णन मंत्रों में निर्दिष्ट है, उन्हें ही देवता माना गया है । सम्भवतः जहाँ अनेक देवता वर्णित हैं अथवा देवता का स्वरूप स्पष्ट दृष्टिगोचर नहीं होता अथवा जहाँ सैद्धांतिक तथ्य वर्णित हैं, वहाँ देवता रूप में मन्त्रोक्त देवता अभिप्रेत है ।

४०. **मरुद्गण** (१३.१.३) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

४१. **मित्र** (१९.१९.१) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

४२. **मृत्यु** (१२.१.२१-३३) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

४३. **यज्ञ** (१९.२१) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

४४. **यम** (१८.१.१-३९) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

४५. **रात्रि** (१९.४७) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

४६. **रुद्र** (११.२) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

४७. **रोहितादित्य** (१३.१.१-२, ४-२७, ३२-६०) - रोहितआदित्य अथर्ववेद के १३वें काण्ड में देवता रूप में अभिप्रेत हैं । इस काण्ड के प्रथम सूक्त में रोहित और द्वितीय सूक्त में आदित्य का उल्लेख मिलता है......**यो रोहितो विश्वमिदं जजान स त्वा राष्ट्राय सुभृतं बिभर्तु** (अथर्व० १३.१.१) ; **आदित्यस्य नृचक्षसो महिव्रतस्य मीढुषः** (अथर्व० १३.२.१)। अथर्ववेद में रोहितादित्य को सूर्य के पर्याय के रूप में वर्णित किया गया है । इसी वेद में रोहित शब्द रक्त वर्ण के अश्व के रूप में भी प्रयुक्त हुआ है । रोहित प्रगति और उद्यम के वर्चस्वी देवता हैं, जिनसे अग्नि, वरुण, मित्र, सूर्य, आदित्य और इन्द्र को भी सम्बद्ध किया गया है । द्यावा-पृथिवी को भी इनसे सम्बद्ध किया गया है- **रोहितो द्यावापृथिवी जजान** (अथर्व० १३.१.६)। यहाँ रोहित-आदित्य से अभिप्राय रक्त वर्ण के सूर्य (आदित्य) से ही होगा अथवा रोहित (रक्त वर्ण के अश्व) तथा आदित्य का संयुक्त नाम होगा, अथर्ववेद में एक स्थान पर रोहित अश्व आदित्यों को लेकर चलते हैं (अथर्व० १३.३.१७)। संभवतः रोहितादित्य के देवत्व से अभिप्राय रोहित वर्ण के अश्व तथा आदित्य के संयुक्त देवत्व से होगा। आचार्य सायण ने अपने भाष्य में इसी प्रकार का तथ्य उल्लिखित किया है- **रोहितः नाम कश्चिद्देवः । उद्यन् यः सूर्यः तदात्मक इति ज्ञेयम्** (अथर्व० १३.१ सा० भा०)।

४८. **वरुण** (२०.९२) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

४९. **वाक्** (१९.६०) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

५०. **विश्वेदेवा** (१९.४०) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

५१. **सरस्वती** (१८.१.४२-४३) - द्र० तिस्रो देव्यः अथर्व० भाग-१ ।

५२. **सविता** (१९.५१.२) - द्र० सूर्य अथर्व० भाग-१ ।

५३. **सोम** (१४.१.१-५) - द्र० अथर्व० भाग-१ ।

५४. **सोम पवमान** (२०.१३७.४-६) - द्र० सोम अथर्व० भाग-१ ।

५५. **सोमार्कौ** (१४.१.२३) - अथर्ववेद के एक मंत्र १४.१.२३ में सोम (चन्द्रमा) और अर्क (सूर्य) का सम्मिलित देवत्व दृष्टिगोचर होता है । इस लोक (पृथिवी) के निकट सूर्य एवं चन्द्रमा का सम्बन्ध अन्यतम अथवा अन्योन्याश्रित है । इस मंत्र में वर्णित है कि यह सूर्य और चन्द्रमा बालक के समान क्रीड़ा करते हुए पूर्व-पश्चिम समुद्र में जाते हैं । इनमें से एक भुवनों को देखता है और दूसरा ऋतुओं को उत्पन्न करता हुआ नवीनरूप में प्रादुर्भूत होता है- **पूर्वापरं चरतो माययैतौ शिशु क्रीडन्तौ परि यातोर्णवम् । विश्वान्यो भुवना विचष्ट ऋतूँरन्यो विदधज्जायसे नवः** (अथर्व० १४.१.२३)।

५६. **हरि** (२०.३०.३२) - अथर्ववेद के तीन सूक्तों २०.३०.३२ में हरि को देवता के रूप में स्वीकार किया गया है । अथर्व० के अतिरिक्त अन्य तीन वेदों में हरि का देवत्व अप्राप्य है । यहाँ हरि शब्द को इन्द्र के (हरित वर्ण के) दो अश्वों से सम्बद्ध किया गया है - **हरिं हि योनिमभि ये समस्वरन्**.......(अथर्व० २०.३०.२)। इन्हें हरित वर्ण के केशों से युक्त बताया गया है - **पूर्वेभिरिन्द्र हरिकेश यज्वभिः** (अथर्व० २०.३०.५)। ब्राह्मण ग्रन्थ में हरि को प्राण से सम्बद्ध किया गया है- **प्राणो वै हरिः । स हि हरति** (कौषी०

ब्रा० १७.१)। शतपथ ब्राह्मण में इन्हें तपनशील (सूर्य सदृश) वर्णित किया गया है- **एष वै वृषा हरिर्य एष तपति** (शत० ब्रा० १४.३.१.२६)। बृहद्देवता ग्रन्थ में इन्हें इन्द्र के अश्वों के रूप में उल्लिखित किया गया है- **इन्द्रस्य हरयो ह्यश्वा.......** (बृह० ४.१४०)। निरुक्तकार ने हरि को इन शब्दों में वर्णित किया है- **हरयः सुपर्णा हरणा आदित्यरश्मयः ते यदाऽमुतोऽर्वाञ्चः पर्यावर्तन्ते सहस्थानादुदकस्यादित्यात्** (नि० ७.२४)।

**अन्यदेव समुदाय-** वैदिक मन्त्रों के सन्दर्भ में मान्यता है कि ऋचाओं की अनुभूति करने वाले को ऋषि और मन्त्रोक्त को देवता कहा जाता है। इस प्रसंग में वैदिक मंत्रों में प्रसिद्ध उद्भट विद्वान् आचार्य सायण का यह सूत्र अत्यन्त प्रसिद्ध है- **'यस्य वाक्यं स ऋषिः। या तेनोच्यते सा देवता'** (ऋ० १०.१० सा० भा०)। उक्त कहे गये सूत्रानुसार ही अथर्ववेद के ऋषि-देवताओं का उल्लेख किया गया है। वैदिक मन्त्रों में प्रचलित प्रमुख सविता, अग्नि, वायु, वरुण, इन्द्र आदि के अतिरिक्त स्थान विशेष, अचेतन, अमूर्त्त, द्रव्य-गुण विशेष, पात्र-उपकरण और पशु या प्राणी विशेष आदि के रूप में वर्णन मिलता है। इन सभी को गुण, धर्म और स्वभाव के आधार पर अलग-अलग वर्गों में विभक्त कर वर्णित किया गया है।

१. **पशुवर्ग-** गौ (गाय), वशा (वशानामक गौ-यज्ञ पशु), वाजी (अश्व) आदि।

२. **उपकरण वर्ग-** वज्र (आयुध)।

३. **हव्य-पदार्थ वर्ग-** ओदन (चावल), बार्हस्पत्यौदन, ब्रह्मौदन (ऋत्विज् हेतु पकाया गया भात) आदि।

४. **वस्तु या द्रव्य वर्ग-** अस्तृतमणि, औदुम्बरमणि, त्रिवृत् (मणि विशेष), दर्भमणि, शतवारमणि आदि।

५. **ओषधि एवं वनस्पति वर्ग-** आञ्जनम् (औषधि-पाण्डु, यक्ष्म, जायान्य आदि रोगों के लिए लेप करते हैं।), कुष्ठ (कुष्ठ नाम की ओषधि), गुग्गुल, दर्भ, वनस्पति आदि।

६. **अमूर्त्त (भावात्मक) देववर्ग-** अलक्ष्मीनाशन (अलक्ष्मी का विनाशक सूक्त), उच्छिष्ट अध्यात्म, ऋत्विक् स्तुति, कर्म, छन्दसमूह, तप, दम्पती-परिपन्थनाशिनी, दुःस्वप्न, दुःष्वप्नघ्न, दुःस्वप्ननाशन (दुःस्वप्न विनाशक सूक्त), नक्षत्रगण, दम्पती-यक्ष्मनाशन (यक्ष्मा का विनाशक सूक्त), वधूवास संस्पर्श मोचन, विवाह मंत्र आशीष, स्वर्ग, स्व विवाह आदि। अथर्ववेदीय मंत्रों में उपरोक्त सभी को देवता के रूप में मानकर स्तुति-वर्णन और गुणगान सम्पन्न हुआ है। अतः यहाँ इन सभी को मंत्रों में देवता के रूप में स्वीकार किया गया है।

## परिशिष्ट - ३

# अथर्ववेद भाग - २ में प्रयुक्त छन्दों का संक्षिप्त विवरण

| क्र० | छन्द नाम | वर्ण संख्या | उदा० (अथर्व० सं०) |
|---|---|---|---|
| १. | **अतिजगती** | ५२ | १९.१७७ |
| | अतिजागतगर्भा परातिजागता विराट् अतिजगती | ५० | ११.१.१८ |
| | अतिशाक्वरगर्भा अतिजगती | ५२ | १३.१.१३ |
| | ककुम्मती परशाक्वरा भुरिक् पञ्चपदा अतिजगती | ५३ | १३.१.१८ |
| | त्र्यवसाना उष्णिग्बृहतीगर्भा परात्रिष्टुप् षट्पदा अतिजगती | ४९* | ११.११.४ |
| | त्र्यवसाना पञ्चपदा अतिजगती | ५२ | १९.७१.१ |
| | त्र्यवसाना पञ्चपदा परशाक्वरा अतिजगती | ४९* | १९.५७.५ |
| | त्र्यवसाना षट्पदा अतिजगती | ५२ | १७.१.२-५ |
| | त्र्यवसाना षट्पदा त्रिष्टुब्गर्भा अतिजगती | ४९* | ११.१२.२ |
| | त्र्यवसाना षट्पदा त्रिष्टुब्बृहतीगर्भा अतिजगती | ५२ | १२.१.३४ |
| | त्र्यवसाना षट्पदा विराट् अतिजगती | ५३* | १२.१.२२ |
| | पञ्चपदा अतिजगती | ५२ | १८.३.३० |
| | पञ्चपदा अनुष्टुब्गर्भा परातिजगती | ५० | १२.१.५२ |
| | पञ्चपदा उष्णिग्बृहतीगर्भा अतिजगती | ४७* | १३.२.३० |
| | पञ्चपदा विराट् अतिजगती | ५० | १२.१.२३ |
| | परशाक्वरा विराट् अतिजगती | ५० | १३.१.३७ |
| | परातिजागता ककुम्मती पञ्चपदा अतिजगती | ५० | १३.१.१९ |
| | भुरिक् पञ्चपदा अतिजगती | ५३ | १८.४.३ |
| | शाक्वरगर्भा चतुष्पदा विराट् अतिजगती | ४९ | ११.७.१२ |
| २. | **(अतिधृति)** | | |
| | अनुष्टुब्गर्भा सप्तपदा चतुरवसाना अतिधृति | ७५ | १३.३.७ |
| | निचृत् सप्तपदा चतुरवसाना अतिधृति | ७५ | १३.३.१५ |
| | भुरिक् सप्तपदा चतुरवसाना अतिधृति | ७७ | १३.३.९-१२ |
| | शंकुमती अतिजागतशाक्वरातिशाक्वरधार्त्यगर्भा सप्तपदा त्र्यवसाना अतिधृति | ७४ | १२.३.५५ |
| | सप्तपदा त्र्यवसाना अतिधृति | ७६ | १७.१.८;११ |
| ३. | **(अतिशक्वरी)** | | |
| | उष्णिगनुष्टुब्गर्भा षट्पदा परातिशक्वरी | ५८ | १२.१.४७ |
| | चतुष्पदा अतिशक्वरी | ६० | १९.५८.३ |
| | त्रिष्टुबनुष्टुब्गर्भा षट्पदा त्र्यवसाना अतिशक्वरी | ५७ | १२.१.१८ |
| | पञ्चपदा अतिशक्वरी | ६० | ११.२.२५ |
| | पूर्वात्रिष्टुप् द्विपदा अतिशक्वरी | ५७ | १५.११.२ |
| | बृहतीगर्भा सप्तपदा त्र्यवसाना अतिशक्वरी | ६० | १९.१६.२ |
| | विराट् पञ्चपदा अतिशक्वरी | ५८ | १७.१.१७ |
| | षट्पदा त्र्यवसाना अतिशक्वरी | ६० | १४.२.६९ |
| ४. | **अत्यष्टि** | ६८ | २०.६७.१-३ |
| | विराट् षट्पदा त्र्यवसाना अत्यष्टि | ६६ | १४.२.९ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| | विराट् सप्तपदा अत्यष्टि | ६६ | १७.१.२४ |
| | षट्पदा त्र्यवसाना अत्यष्टि | ६८ | १३.३.८;२० |
| | सप्तपदा त्र्यवसाना अत्यष्टि | ६८ | १७.१.६-७ |
| ५. | **अनुष्टुप्** | ३२ | ११.२.४-५ |
| | आर्ची अनुष्टुप् | २४ | १५.४.२;८ |
| | आर्षी अनुष्टुप् | ३२ | १२.१०.२ |
| | आर्षी परानुष्टुप् | ४४* | १५.२.१२ |
| | आसुरी अनुष्टुप् | १३ | ११.३.९;१७-१८ |
| | आसुरी (एकावसाना) अनुष्टुप् | १३ | १९.२२.१८ |
| | उष्णिग्गर्भा निचृत् अनुष्टुप् | ३१ | २०.९६.२२ |
| | उष्णिग्बृहतीगर्भा अनुष्टुप् | ३२ | १२.४.३२ |
| | एकपदा आर्ची अनुष्टुप् | २४ | १२.६.३ |
| | एकपदा आसुरी अनुष्टुप् | १३ | ११.४.१;४-६ |
| | एकपदा भुरिक् आर्ची अनुष्टुप् | २५ | १२.६.२ |
| | एकपदा यजुर्ब्राह्मी अनुष्टुप् | ४८ | १५.१.३ |
| | एकावसाना एकपदा ब्राह्मी अनुष्टुप् | ४८ | १९.५१.१ |
| | एकावसाना प्राजापत्या अनुष्टुप् | १६ | १९.३८.३ |
| | एकावसानार्ची अनुष्टुप् | २४ | १९.२७.१२ |
| | एकावसानासुरी अनुष्टुप् | १३ | १८.३.३६ |
| | ककुम्मती अनुष्टुप् | ३० | १८.२.४५ |
| | ककुम्मती पराबृहती अनुष्टुप् | ३० | १२.२.१६ |
| | त्रिपदा अनुष्टुप् | ३२ | १६.४.४ |
| | त्रिपदा विराट् अनुष्टुप् | ३० | १९.४८.२ |
| | त्रिपदा विराड्गर्भा अनुष्टुप् | ३० | १६.४.७ |
| | द्विपदा आर्ची अनुष्टुप् | २४ | १५.११.११ |
| | द्विपदा प्राजापत्या अनुष्टुप् | १६ | १५.५.३ |
| | निचृत् अनुष्टुप् | ३१ | ११.६.१४ |
| | पिपीलिकमध्या अनुष्टुप् | ३२ | १२.९.६ |
| | पुरस्तात् ककुम्मती अनुष्टुप् | ३० | १२.२.४० |
| | पुरोबार्हतानुष्टुप् | ३२ | १२.१.५३ |
| | पुरोष्णिग् बार्हतपरा अनुष्टुप् | ३२ | ११.९.६ |
| | प्राजापत्या अनुष्टुप् | १६ | ११.३.७;१९-२२ |
| | बार्हतगर्भा अनुष्टुप् | ३२ | १३.२.२९ |
| | बृहतीगर्भा अनुष्टुप् | ३३ | ११.६.२६ |
| | भुरिक् अनुष्टुप् | ३३ | ११.६.१५ |
| | भुरिक् आर्ची अनुष्टुप् | २५ | ११.३.११ |
| | भुरिक् प्राजापत्या अनुष्टुप् | १७ | १५.१२.३-४ |
| | भुरिक् साम्नी अनुष्टुप् | १७ | १२.५.२ |
| | याजुषी अनुष्टुप् | ८ | १२.९.२ |
| | विराट् अनुष्टुप् | ३० | ११.१२.४ |
| | शंकुमती अनुष्टुप् | २९ | ११.६.१ |
| | साम्नी अनुष्टुप् | १६ | ११.३.४;८ |
| | साम्नी एकावसाना अनुष्टुप् | १६ | १९.६९.२ |
| | स्वराट् अनुष्टुप् | ३४ | ११.९.२१ |
| | स्वराट् (सम्राट्) आर्ची अनुष्टुप् | २६ | १९.१८.५ |
| ६. | **अष्टि** | ६४ | २०.९५.१ |
| | चतुरवसाना अष्टि | ६४ | १९.३९.६-८ |
| | त्र्यवसाना षट्पदा भुरिक् अष्टि | ६५ | १३.३.२ |
| | त्र्यवसाना षट्पदा विराट् अष्टि | ६२ | १९.५४.५ |

| | | |
|---|---|---|
| त्र्यवसाना सप्तपदा अष्टि | ६४ | १९.९.१२ |
| त्र्यवसाना सप्तपदा भुरिक् अष्टि | ६५ | १७.१.१८ |
| षट्पदा त्र्यवसाना अष्टि | ६४ | १३.३.३ |
| षट्पदा त्र्यवसाना विराट् अष्टि | ६२ | १२.१.८;११ |
| ७. (आकृति) | | |
| चतुरवसाना अष्टपदा आकृति | ८८ | १३.३.१;१६ |
| चतुरवसाना अष्टपदा भुरिक् आकृति | ८९ | १३.३.१९ |
| ८. उष्णिक् | २८ | ११.१.६ |
| आर्ची उष्णिक् | २१ | ११.३.२६ |
| आर्ची एकावसाना उष्णिक् | २१ | ११.७.२५ |
| आर्ची द्विपदा उष्णिक् | २१ | १५.३.४ |
| आसुरी उष्णिक् | १४ | १२.११.१२ |
| एकपदा उष्णिक् | २८ | १२.६.४ |
| ककुप् उष्णिक् | २८ | ११.१२.२५ |
| ककुप् त्रिपदा उष्णिक् | २८ | १५.५.६ |
| ककुम्मती चतुष्पदा उष्णिक् | २६ | ११.१.३५ |
| ककुम्मती पुर उष्णिक् | २६ | १९.६०.२ |
| चतुष्पदा उष्णिक् | २८ | ११.२.३० |
| चतुष्पदा भुरिक् उष्णिक् | २९ | २०.९६.२० |
| चतुष्पदा शंकुमती उष्णिक् | २६ | १८.४.८७ |
| चतुष्पदा स्वराट् उष्णिक् | ३० | ११.२.३ |
| परोष्णिक् | २८ | १३.१.४४ |
| परोष्णिक् विराट् | २६ | १४.२.५२ |
| पुर उष्णिक् | २८ | १५.१४.३ |
| पुरोबृहती त्रिपदा परोष्णिक् | २८ | १४.१.३८ |
| प्राजापत्या उष्णिक् | १२ | १२.१०.८-९ |
| प्राजापत्या उष्णिक् (दैवीपंक्ति) | १२ | १५.१७.१,५ |
| यवमध्या त्रिपदा एकावसाना उष्णिक् | २८ | १९.५१.२ |
| विराट् उष्णिक् | २६ | १५.७.३ |
| विराट् पुर उष्णिक् | २६ | १४.२.६८ |
| साम्नी उष्णिक् | १४ | ११.३.५;१३ |
| साम्नी उष्णिक् (दैवीपंक्ति) | १४ | १५.१६.१;३ |
| साम्नी एकावसाना उष्णिक् | १४ | १९.२२.१ |
| ९. कृति | ८० | १२.३.५९ |
| चतुरवसाना सप्तपदा कृति | ८० | १३.३.१७;२४ |
| त्र्यवसाना सप्तपदा कृति | ८० | १७.१.१२ |
| विराट् कृति | ७८ | १२.३.५६ |
| १०. गायत्री | २४ | १२.७.४ |
| आर्ची गायत्री | १८ | १३.६.२ |
| आर्षी गायत्री | २४ | ११.२.६ |
| आर्षी निचृद् गायत्री | २३ | १३.१.२१ |
| आसुरी गायत्री | १५ | ११.३.१;१४ |
| एकपदा गायत्री | २४ | १५.७.४ |
| एकपदा विराड् गायत्री | १८ | १५.१.४ |
| एकपदासुरी गायत्री | १५ | १३.६.४ |
| एकावसाना आसुरी गायत्री | १५ | १८.३.३७ |
| एकावसाना विराड् गायत्री | १८ | २०.२.१-२ |
| त्रिपदा एकावसाना भुरिगार्ची गायत्री | १९ | १२.२.४२ |
| त्रिपदा गायत्री | २४ | ११.११.१७ |

| | | |
|---|---|---|
| त्रिपदा निचृद् गायत्री | २३ | १५.७.१ |
| त्रिपदा निचृत् विषमा गायत्री | २३ | १९.४४.५ |
| त्रिपदा ब्राह्मी गायत्री | ३६ | १५.५.५ (१) |
| त्रिपदार्षी गायत्री | २४ | १८.२.१९ |
| त्रिपदा वर्धमाना गायत्री | २१ | १५.१०.४ |
| त्रिपदा समविषमा गायत्री | २४ | ११.३.२ |
| त्रिपदा समविषमार्षी गायत्री | २४ | १८.२.२४ |
| त्रिपदा स्वराड् गायत्री | २६ | १८.४.६६ |
| द्विपदा निचृद् गायत्री | २३ | १५.१३.९ |
| द्विपदा ब्राह्मी गायत्री | ३६ | १५.२.४;१८;२४ |
| द्विपदार्षी गायत्री | २४ | १३.९.३ |
| द्विपदा विराड् गायत्री | २० | १५.१३.१० |
| द्विपदासुरी गायत्री | १५ | १५.१०.६;८ |
| निचृत् विराड् गायत्री | १७ | १६.१.७ |
| पादनिचृद् गायत्री | २१ | २०.१२४.३ |
| पिपीलिकमध्या गायत्री | २४ | १५.३.१ |
| प्रतिष्ठा गायत्री | २१ | १२८.११ |
| प्राजापत्या गायत्री | ८ | ११.४.७-८ (४) |
| भुरिगार्षी गायत्री | २५ | १८.२.४०;४२-४४ |
| भुरिग् गायत्री | २५ | ११.२.२० |
| भुरिग् विराड् गायत्री | २२ | १६.५.७(१) |
| भुरिग् विषमा गायत्री | २५ | १५.५.१०;१४ |
| भुरिङ्नागी गायत्री | २५ | १५.१४.१९ |
| यवमध्या गायत्री | २४ | १३८.२ |
| याजुषी गायत्री | ६ | १८.४.२७ |
| विराड् गायत्री | ३३ | ११.१.८ |
| विराड् विषमा गायत्री | २२ | १२.७.१ |
| साम्नी गायत्री | १२ | ११.३.२७ |
| स्वराड् गायत्री | २६ | १५.१४.११ |
| स्वराड् विराड् गायत्री | २२ | १६.५.८ |
| **११. जगती** | ४८ | ११.१.११ |
| अतिजागतगर्भा जगती | ४८ | ११.१.२७ |
| अतिजागतगर्भा पराशाक्वरा चतुष्पदा भुरिग्जगती | ४८ | ११.१.२० |
| अनुष्टुब्गर्भा पञ्चपदा विराड् जगती | ४६ | ११.२.२ |
| आर्ची जगती | ३६ | १५.४.६ |
| आसुरी जगती | ९ | १५.३.९ |
| उपजगती | ४६ | १९.१७.१ |
| चतुष्पदा जगती | ४८ | १९.१५.२;५ |
| चतुष्पदा पुरःशाक्वरा भुरिग्जगती | ४९ | १३.२.४४ |
| चतुष्पदा शाक्वरगर्भा जगती | ४८ | ११.१.३ |
| त्र्यवसाना षट्पदा जगती | ४८ | १२.१.४-६ |
| दैवी जगती | ७ | १५.४.१;१३ |
| द्विपदा प्राजापत्या जगती | १६ | १५.५.३;१२ |
| द्विपदार्ची जगती | ३६ | १५.२.५;१३ |
| पञ्चपदा अनुष्टुब्गर्भा जगती | ४८ | १२.१.२४ |
| पञ्चपदा उष्णिग्गर्भा विराड् जगती | ४६ | १९.४६.६ |
| पञ्चपदा बार्हतवैराजगर्भा जगती | ४५ | १२.२.४७ |
| पञ्चपदा विराड्गर्भा जगती | ४७ | १३.२.३७ |
| पञ्चपदा शाक्वरगर्भा ककुम्मती जगती | ४८ | १३.१.३१ |

